के द्वारा ही ये सब वर्णों की रचना की गयी है और उन सभी वर्णों वालो को उन्होने ही अपने-अपने धर्म मे भी नियोजित किया है ।।१०६।। अपने धर्म के पूर्ण पालन करते हुए जो भी द्रव्य प्राप्त होता है अर्थात् धर्मार्जित जो धन होता है वह धन शुक्ल धन के नाम से कहा जाया करता है। उसी शुक्ल दान से जो श्रद्धा से समन्वित दान दिया जाया करता है। ऐसे बहुत ही थोडे से भी दान से महान् पुण्य हुआ करता है जिसकी कोई सख्या ही नही होती है अर्थात् वह पुण्य अपरिमित एव असख्य ही हुआ करता है। नीच के सग से जो द्रव्य गृह के कर्मो मे लाया गया है और उस धन से जो मनुष्य आदि के द्वारा दान किया जाता है उसका कुछ भी फल नही होता है और दान के दाता लोग उस फल के भागी भी नही हुआ करते हैं ।।११०-११२।।

यादृशं कुरुते कर्म इन्द्रियाणा सुखेच्छया ।
तादृशी योनिमाप्नोति मूढो हि ज्ञानदुर्बलः ।।११३
इह यत्कुरुते कर्म तत्परत्रोपभुज्यते ।
पुण्यमाचरतः पुसो यदि दुःख प्रजायते ।।११४
तदा तापो न कर्त्तव्यस्तत्कर्म पूर्वदेहजम् ।
पापमाचरत. पुंसो जायते सुखमेव च ।।११५
न कर्त्तव्यस्तदा हर्षः सुखे तत्र सुरेश्वरि ।
रज्जुबद्धाश्च पशवः प्रभुणास्वेच्छया यथा ।।११६
नीयन्ते कर्मबन्धेन मनुजा अपि भूतले ।
शाखामृगो वनचरो नृत्यते च गृहेगृहे ।।११७
एव च कर्मणा जीवा नीयन्ते सर्वयोनिषु ।
क्रीडनाकन्दुको यद्वत्प्रेर्यते प्रभुणेच्छया ।।११८
कर्मणा वा तथा जन्तुर्नीयते सुखदु.खयोः ।
प्राणी स्वकर्मभिर्बद्धो न शक्तो बन्धनिग्रहे ।।११९

अपनी इन्द्रियो के सुख की इच्छा से जैसा भी कर्म किया जाता है उसी के अनुसार ज्ञान से दुर्बल मूढ मनुष्य उसी प्रकार की योनि को प्राप्त किया करता है ।।११३।। यहाँ पर ससार मे जो भी बुरा-भला

कर्म मनुष्य किया करता है उसका तदनुसार फल वह परलोक मे जाकर अवश्य ही भोगा करता है। पुण्य कर्म के करने वाले पुरुष को भी यदि कोई दुःख उत्पन्न होता है तो उस दु.ख पाने के समय मे किसी भी प्रकार का सन्ताप नहीं करना चाहिए क्योंकि वह दु.ख तो उसको पूर्व जन्म के देह के द्वारा किये हुए कर्म के कारण ही उत्पन्न हुआ है। इसी भाँति पापो का आचरण करने वाले पुरुष को भी यहाँ ससार मे सुख की समुत्पत्ति हुआ करती है। उस सुख से उसे कोई हर्ष भी नही करना चाहिए अर्थात् पाप का कर्म का कुछ भी बुरा फल नही हुआ करता है इस भ्रम मे पड कर हर्ष मे फूल नही जाना चाहिए। हे सुरेश्वरि ! जिस तरह से स्वामी के द्वारा स्वेच्छा से रज्जु के द्वारा पशुगण बद्ध किये जाते हैं उसी तरह मनुष्य भी कर्मो के बन्धन के द्वारा ही इस भूतल मे प्राप्त किये जाया करते हैं। शाखाओ पर विचरण करने वाला वानर वनचर होता है किन्तु घर-घर मे नृत्य किया करता है ॥११४-११७॥ इसी प्रकार से कर्म के द्वारा ही ये सब जीव भी सब योनियो मे जाया करते हैं। जिस प्रकार से क्रीडा करने वाले स्वामी के द्वारा कन्दुक (गेंद) चाहे जिस ओर प्रेरित की जाया करती है उसी तरह से यह जन्तु भी कर्म के द्वारा ही सुख और दु.ख मे पहुचाया जाया करता है। यह प्राणी अपने ही किये हुए कर्मों मे बद्ध होता है और वह कर्म द्वारा प्राप्त बन्धन के निग्रह करने मे समर्थ नही होता है ॥११८-११६॥

देवा वै कर्मभिर्बद्धा ऋषयश्च तथा परे ।
कैलासे रुद्रदेहस्था भुजगा विषभोजिनः ॥१२०
असमर्थाः सुधां भोक्तुं कर्मयोनिर्बलीयसी ।
नीरोगदेहदाता यो बुधैःसूर्यो हि कथ्यते ॥१२१
तद्रथे सारथिः पङ्गुःकर्मयोनिर्बलीयसी ।
इन्द्रद्युम्नो हि राजर्षिर्गजत्वं कर्मणा गत ॥१२२
समर्थस्वामिना तस्मिन्कर्मयोनिर्वृथा कृता ।
स्कन्दादयो देवा मानवाश्चासुराश्च ये ॥१२३

ते सर्वे कर्मबद्धाश्च विचरन्ति महीतले ।
कर्माधीनं जगत्सर्वं विष्णुना निर्मितं पुरा ॥१२४
तत्कर्म केशवाधीनं रामनाम्ना विनश्यति ।
सर्वत्राऽपि स्थितं तोयं मुक्तिदं तु सितासिते ॥१२५
एवमाचरतां कर्म मुक्तिदं केशवार्चनम् ।
इन्द्रियाणां सुखार्थाय यः कर्म मनसा चरेत् ॥१२६
अहं कृतेन मन्येत केवलं देहमेव हि ।
मनसा संस्मरञ्जन्तुः प्रायश्चित्तं समाचरेत् ॥१२७

देवगण भी कर्मों से बँधे हुए हैं और ऋषि लोग तथा दूसरे भी सभी कर्म के बन्धन में रहते हैं । कैलास में रुद्र के देह में स्थित विष-भोजी भुजग हैं ॥१२०॥ वे लोग सुधा के भोगने में भी असमर्थ होते हैं । यह कर्म योनि बहुत बलवती हुआ करती है । नीरोग (स्वस्थ) देह का देने वाला जो है वह बुध पुरुषों के द्वारा सूर्य्य कहा जाया करता है ॥१२१॥ उसी स्वास्थ्यप्रद देवता के रथ का जो सारथि है वह पंगु है । कर्मों द्वारा प्राप्त होने वाली योनि बहुत अधिक बलशालिनी होती है इन्द्रद्युम्न नाम वाला राजर्षि कर्म के प्रभाव से ही गज की योनि को प्राप्त हुआ था । समर्थ स्वामी ने उसमें कर्मयोनि को वृथा कर दिया था । रुद्र और ब्रह्मा आदि देवगण मानव और असुर ये सभी कर्मों के पाश से सुबद्ध होकर ही इस महीतल में विचरण किया करते हैं । भगवान् विष्णु ने इस सम्पूर्ण जगत् को पहिले ही से कर्मों के अधीन ही निर्मित किया है ॥१२२-१२४॥ वह कर्म भी केशव के अधीन होता है जो राम के नाम से विनाश को प्राप्त हो जाया करता है । सर्वत्र भी स्थित जल मुक्ति का प्रदान करने वाला है । सित और असित में इस प्रकार से आचरण करने वालों का कर्म केशवार्चन मुक्ति का प्रदान करने वाला होता है । इन्द्रियों के सुख के लिये जो कोई मन से ही कर्म का समाचरण करता है । अहं कृत से केवल देह ही को मानता है । ऐसा मन से संस्मरण करता हुआ जो जन्तु होता है, उसे प्रायश्चित करना चाहिए ॥१२५-१२७॥

स पूर्वकर्मभोक्ता च अग्रे कर्म न वर्धते ।
प्रशसन्ति ग्रहान्केचित्केचित्प्रेतपिशाचकान् ॥१२८
केचिद्देवान्प्रशसन्ति ह्योपधी. केचिदूचिरे ।
केचिन्मन्त्र च सिद्धि च केचिद्वुद्धि पराक्रमम् ॥१२६
उद्यम साहस धैर्य केचिन्नीति वल तथा ।
अह कर्म प्रशसामि सर्वे कर्मानुवर्तिन ॥१३०
इति मे निश्चिता बुद्धिः कथ्यते पूर्वसूरिभिः ।
यदा पुण्यमयो जन्तु पाप किञ्चिन्न विद्यते ॥१३१
ज्ञान हि द्विविध चैव तदा पुण्य सुख भवेत् ।
पाप पुण्य समयस्य तदा कर्मसु विद्यते ॥१३२
सम योग यदा द्वन्द्व तदानन्दपद व्रजेत् ।
बाह्ये सर्वपरित्यागी मनसा सस्पृही भवेत् ॥१३३

यह पूर्व किये हुए कर्मों का भोक्ता है और आगे कर्मवर्धित नही होता है । कुछ लोग तो ग्रहो की प्रशसा किया करते हैं और प्रेत तथा पिशाचो की तारीफ करते हैं । कुछ देवो की प्रशंसा करने वाले हैं तो कुछ लोग औपधियो की प्रशसा का बखान करते हैं—कुमन्त्र की—कुछ सिद्धि की—कुछ लोग बुद्धि की तो कुछ पराक्रम की तारीफ किया करते हैं ॥१२८-१२६॥ उद्यम—साहस—धैर्य—नीति और बल के विषय मे कुछ-कुछ प्रशसा के पुल बाँधते हैं—ऐसा भिन्न २ दिमागो या विचार भी विभिन्न होता है किन्तु मैं तो सर्वोपरि विराजमान एक कर्म की ही प्रशसा करता हू कि सभी कर्मों के अनुवर्त्ती हुआ करते है ॥१३०॥ मेरी तो यही बुद्धि निश्चित हुई है और पूर्व मे होने वाले विद्वानो के द्वारा भी यही कहा जाता है । जिस समय मे यह जन्तु पुण्यमय होता है तो उसमें कुछ भी पाप विद्यमान नही रहा करता है । यह ज्ञान भी दो प्रकार का है उसी समय मे पुण्य सुख होता है । पाप और पुण्य जिसका समान है उस समय म कर्मों म विद्यमान रहता है । जिस समय मे यह द्वन्द्व सम होता है उस समय म यह आनन्द के पद को जाया करता है ।

बाह्य में तो सब का परित्याग करने वाला है और मन से जो संस्पृहा रखने वाला होता है ।।१३१-१३३।।

तद्वृथाचरितं तस्य तेन तत्पापभोगिनः ।
बाह्ये करोति कर्माणि मनसा निःस्पृहो भवेत् ।।१३४
त्यागोऽसौ मध्यमो ज्ञेयो न तु पूर्णफलं लभेत् ।
बाह्यमध्ये परित्यज्य बुद्धयाशून्यावलम्बनम् ।।१३५
त्यागः स उत्तमो ज्ञेयो योगिनामपि दुर्लभः ।
क्रोधात्सर्वं त्यजन्त्येके केचिद्वादप्रभावतः ।।१३६
कष्टात्सर्वं त्यजन्त्येके त्यागाः सर्वे तु मध्यमाः ।
सुबुद्धया श्रद्धया युक्तो न क्रोधादिवशं गतः ।।१३७
कर्मणा ह्यवलिप्तोऽपि सुगतिं याति मानवः ।
शूचीनां श्रीमतां गेहे धीमतां योगिनामपि ।।१३८
योगाद्भ्रष्टस्तु जायेत कुले वै द्विजपूर्वके ।
स्वल्पेनैव तु कालेन पूर्णयोगं च विन्दति ।।१३
चिदानन्दपदं गच्छेद्योगभक्तिप्रसादतः ।
पङ्केनैवयथापङ्कं रुधिरं रुधिरेण वै ।।१४०
हिंसया कर्मणा कर्म कथं क्षालयितुं क्षमः ।
हिंसाकर्ममयो यज्ञः कथं कर्मक्षये क्षमः ।।१४१

यह उनका जो समाचरण है वह वृथा ही होता है क्योंकि उससे वे पापों के भोगी ही होते हैं । जो बाहिर में कर्मों को किया करता है किन्तु अपने मे स्पृहा से रहित रहा करता है—यह त्याग तो है किन्तु वह मध्यम श्रेणी का ही कहा जाता है । त्याग का पूर्ण फल जो होता है वह उसे कभी भी प्राप्त नहीं करता है । बाह्य मध्य में परित्याग करके बुद्धि से शून्य का अवलम्बन है । उसी को उत्तम प्रकार का त्याग समझना चाहिए जो कि बड़े-बड़े योगिजनों को भी दुर्लभ होता है । कुछ लोग क्रोध के आवेश के कारण से सभी कुछ का त्याग किया करते हैं और दूसरे ऐसे भी लोग होते हैं जो वाद के प्रभाव से ही त्याग करते हैं । कुछ लोग कष्टातिरेक के अनुभव के कारण से ही सब का

त्याग कर देते हैं किन्तु ये सभी प्रकार के जो त्याग हैं वे मध्यम श्रेणी के ही त्याग कहे जाते हैं। सुन्दर बुद्धि से और श्रद्धा से युक्त होता हुआ तथा क्रोध आदि मनोविकारो के वशीभूत न होने वाला जो त्याग किया करता है वही त्याग उत्तम है। कर्मो से अवलिप्त भी मानव सुगति को प्राप्त किया करता है। वह पवित्र—श्रीमान्—धीमान् और योगियों के घर मे होता है। जो योग से भ्रष्ट हो जाता है वह किसी द्विज के कुल मे जाता है और फिर बहुत स्वल्प काल मे ही पूर्ण योग को प्राप्त किया करता है ॥१३४-१३६॥ फिर वह योग और भक्ति के प्रभाव मे चिदानन्द की पदवी को चला जाया करता है। पंक से ही पंक (कीच) को तथा रुधिर से रुधिर को और हिंसा के कर्म से कर्म को कैसे कोई क्षालन करने मे समर्थ हो सकता है? कदापि नही हो सकता है। यज्ञ जो होता है वह भी हिंसा के कर्म से परिपूर्ण ही हुआ करता है। वह इस प्रकार का यज्ञ कर्मो के क्षय करने मे किस तरह समर्थ हो सकता है जिस कर्म मे ही हिंसा भरी हुई है। यह असम्भव ही है ॥१४०-१४१॥

स्वर्गकामकृता यज्ञाः स्वर्गे ते चाल्पसौख्यदाः।
अनित्यानि तु सौख्यानि भवन्ति च बहून्यपि ॥१४२
नित्यं सौख्यं न तेष्वस्ति विना भक्त्या हरेः क्वचित्।
सार्वभौमसुखं राज्यं स्वर्गे चाऽपि तथा सुखम् ॥१४३
अन्यत्किञ्चिन्न वाञ्छामि गर्भवासाद्बिभेम्यहम्।
ग्रावा वै भिद्यते लोहैर्मणिवर्यं नैव भिद्यते ॥१४४
नानाकाममयी बुद्धयाविष्णुभक्तिर्नभिद्यते।
बकोजलचराभुङ्क्ते मण्डूकादींश्च वर्जयेत् ॥१४५
तथा यमः सर्वहन्ता वर्जयेत्कृष्णसेवकान्।
यो रक्षति स हर्ता च स वै पालकउच्यते ॥१४६
अपराधशतैर्युक्तं स्वस्थाने नय मामितः।
यथाकृतापराधस्य कृष्णस्तस्य कृपाकरः ॥१४७

यज्ञो का फल ही यह होता है कि वे स्वर्ग की कामना को करने वाले हुआ करते हैं और वे भी स्वर्ग बहुत ही स्वल्प सौख्य के प्रदान करने वाले हुआ करते हैं। बहुत से सुख भी अनित्य ही हुआ करते हैं जो चिरस्थायी ही नहीं होते हैं ॥१४२॥ बिना श्री हरि की भक्ति के कहीं पर भी उनमें नित्य सौख्य नहीं हुआ करता है। राज्य सार्वभौम सुख वाला होता है और स्वर्ग में भी उसी प्रकार का सुख होना है। ॥१४३॥ मैं अन्य कुछ भी नहीं चाहता हूं मुझे तो निरन्तर एक में पश्चात् दूसरे जीवन धारण करने में जो गर्भ में निवास करना पड़ता है उस महान् उत्पीड़न से बड़ा भय होता है। ग्रावा का ही लौह से भेदन किया जाता है किन्तु माणिक्य मार्ग का कभी नहीं भिद्यमान हुआ करता है ॥१४२-१४४॥ अनेक प्रकार की कामनाओं से परिपूर्ण बुद्धि से विष्णु भक्ति का भेदन नहीं हुआ करता है। बगुला जो पक्षी होता है वह जल निवासी जलचरों को खाता है। उसी तरह से यद्यपि यमराज भी सभी का हनन करने वाला होता है किन्तु वह भी श्री कृष्ण की उपासना करने वाले सेवकों को वर्जित कर देता है। जो रक्षा किया करता है वही हर्त्ता और वही पालक कहा जाता है ॥१४५-१४६॥ सैकड़ों अपराधों से युक्त भी मुझको यहां से अपने स्थान पर ले चलो जिससे कि अपराध करने वाले उसके ऊपर श्री कृष्ण कृपा के करने वाले होते हैं ॥१४७॥

फलं च लभते वाद्यरक्षक किङ्करोति चेत् ।
एवमात्मा च देहेऽस्मिन्परवश्यकृपाकर ॥१४८
प्राप्तो न पारं शतकर्ममल्लैर्मुक्तानवापिता ।
व्याधस्य मुक्तिदाताचकुब्जकातारितास्वयम् ॥१४९
ब्रह्माद्यैर्दुलभः स्वप्ने सुलभो गोपमन्दिरे ।
गोपोच्छिष्ट यदा भुक्त तदा ते तारिता स्वयम् ॥१५०
योगिभिर्गीयते नित्य परमात्मा जनार्दन ।
अव्ययः पुरुष श्रीमान्दृष्ट्वा तं देवि विस्मये ॥१५१
एतत्स्मरणक दिव्य ये पठन्ति दिनेदिने ।
सर्वपापविनिर्मुक्ता यान्ति विष्णो परं पदम् ॥१५२

अनयाभावबुद्धया च पठन विष्णुसन्निधौ ।
इह लोके सुख भुक्त्वा पर पदमवाप्नुयात् ॥१५३

जो वाद्य का रक्षक किंकर होता है वह भी फल की प्राप्ति किया करता है । इसी प्रकार से यह आत्मा इस देह मे परवश्य कृपा कर है । पार प्राप्त नहीं हुआ है । मन के मल्लों के द्वारा अनवापिता युक्त हैं । जो स्वय ही व्याध को मुक्ति के प्रदान करने वाला होता है और कुब्जा को जिसने तार दिया है । वह ब्रह्मा आदि देवो के द्वारा भी दुर्लभ होता है । तथा गोपों के घर में अनायास ही सुलभ होता है । जिस समय मे गोपो का उच्छिष्ट खाया था सब वे स्वय ही शान्ति हो गये थे ॥१४८-१४६॥ परमात्मा जनार्दन का योगियो के द्वारा नित्य गान किया जाता है अव्यय श्रीमान् पुरुष है हे देवि ! देखकर उनको भी विस्मय मे पडना होता है । यह स्मरण जो परम दिव्य है इसको जो भी आये दिन पढ़ा करते हैं वे सब पापो मे विनिर्मुक्त होकर विष्णु के परम पद की प्राप्ति किया करते हैं । इस भावभरी बुद्धि से इसका पठन विष्णु की सन्निधि में करे तो इस लोक म सुख भोग कर अन्त मे परम पद की प्राप्ति किया करता है ॥१५०-१५३॥

## ॥ क्रियायोगसार पीठिका वर्णन ॥

लक्ष्मीनाथपदारविन्दयुगलं ब्रह्मेश्वराद्यामर-
श्रेणीनम्रशिरोलिमालममलं वन्दामहे सन्ततम् ॥१
भक्त्या योगिमनस्तडागसुषमासन्दोहपुष्यत्तमं ।
गङ्गाम्भोमकरन्दबिन्दुनिकरं संसारदुःखापहम् ॥२
वेदेभ्य उद्धृत्य समस्तधर्मान्योऽयं पुराणेषु जगाद देवः ।
व्यासस्वरूपेण जगद्धिताय वन्दे तमेतं कमलासमेतम् ॥३
एकदा मुनयः सर्वे सर्वलोकहितैषिणः ।
सुरम्ये नैमिषारण्ये गोष्ठी चक्रुर्मनोरमाम् ॥४
तत्रान्तरे महातेजाव्यासशिष्यो महायशाः ।
सूत.शिष्यगणैर्युक्तः समायातो हरिस्मरन् ॥५
तमायान्तंसमालोक्य सूतं शास्त्रार्थपारगम् ।
नेमु'सर्वेसमुत्थाय शौनकाद्यास्तपोधनाः ॥६
सोऽपि तान्सहसाभक्त्या मुनीन्परमवैष्णवान् ।
ननाम दण्डवद्भूमौसर्वधर्मविदाम्वरः ॥७
तत्रोपविष्टं तं सूतं शौनको मुनिसत्तमः ।
बद्धाञ्जलिरिमां वाचमुवाच विनयान्वितः ॥८

सर्व प्रथम इस खण्ड के आरम्भ मे मगलाचरण किया जाता है—भगवान् श्री लक्ष्मी के नाथ के दोनो चरण कमलो की निरन्तर हम वन्दना करते हैं जो भगवच्चरण युगल सर्वदा निर्मल हैं और ब्रह्मा-शिव आदि देव वृन्द के शिरो द्वारा विनम्र भाव से समर्चित हुआ करते हैं। जिस समय मे देवगण उनके चरणो मे अपना मस्तक टेकते हैं तो उनके शिरों मे पहिनी हुई माला मे लिपटे हुए भ्रमर भी उनके चरणो मे झुके हुए दिखलाई दिया करते हैं ॥१॥ भगवान् के चरण इस सासारिक दुःखो के समूह का अपहरण करने वाले हैं। भक्ति भाव से योगि जन के मन रूपी तालाब की अत्यन्त शोभा के सन्दोह से परिपुष्ट हैं तथा गंगा के जल के मकरन्द-बिन्दुओ के समुदाय वाले हैं। क्योंकि गगा का उद्गम

श्री भगवच्चरण के जल से हुआ है ।।२।। वेदो से उद्धृत करके समस्त धर्मों का जिस देव ने पुराणो मे वर्णन कर दिया है जो व्यास श्रीकृष्ण द्वैपायन के स्वरूप से इस जगत् के हितो का सम्पादन करने के लिये अवतीर्ण हुए हैं उन कमला के सहित देव की वन्दना करते हैं ।।३।। एक समय की बात है कि सम्पूर्ण लोको के हित करने की इच्छा वाले समस्त मुनिगण परम सुन्दर नैमिषारण्य मे मिल कर अत्यन्त मनोहर गोष्ठी कर रहे थे ।।४।। उसी बीच मे वहा पर महान् तेज के धारण करने वाले एव परम विशाल यश से सुसम्पन्न व्यासजी के शिष्य श्री सूतजी अपने शिष्यगण से सयुक्त होकर श्रीहरि के गुण गण स्मरण करते हुए वहा पर आ गये थे ।।५।। समस्त शास्त्रो के अर्थों का तात्त्विक ज्ञान रखने वाले उन सूतजी को वहा पर समागत देख कर शौनक प्रभृति जो परम तपस्वी थे वे सभी मुनि गण अपने-अपने आसनो से उठकर खडे हो गये थे और सब ने बहुत ही आदर पूर्वक उनको प्रणामाभिवादन किया था ।।६।। सूत जी ने भी उन सब परम वैष्णव मुनियों को भक्ति पूर्वक सहसा भूमि पर एक दण्ड की भाँति पड कर प्रणाम किया था क्योंकि सूतजी तो सम्पूर्ण धर्मों के वेत्ता विद्वानों मे परम श्रेष्ठ मनीषी थे ।।७।। जिस समय मे श्री सूतजी ने वहा पर आसन ग्रहण कर लिया तो मुनियो मे श्रेष्ठ शौनक ने अपने दोनों हाथ जोड कर अति विनम्र भाव से युक्त होकर सूत जी से यह वाणी कही थी ।।८।।

महर्षे सूत सर्वज्ञ ! कलिकाले समागते ।
केनोपायेन भगवद्भूरिभक्तिर्भवेन्नृणाम् ।।९
कलौ सर्वे भविष्यन्ति पापकर्मरता जनाः ।
वेदविद्याविहीनाश्च तेषां श्रेयः कथं भवेत् ।।१०
कलावन्नगताः प्राणा नराः स्वल्पायुषस्तथा ।
निर्धनाश्च भविष्यन्ति नानादुःखप्रपीडिताः ।।११
प्रयासमाप्यमनुष्ठानं शास्त्रेषु विहितं द्विज ।
तस्मात्ते न करिष्यन्ति कलौ नष्टधियो जनाः ।।१२

सुकृतेषु विनष्टेषु प्रवृत्ते पापकर्मणि ।
सवंशाः प्रलयं सर्वे गमिष्यन्ति दुराशयाः । १३
स्वल्पश्रमैरल्पवित्तैरल्पकालैश्च सत्तम ! ।
यथा भवेन्महापुण्य तद्द कथय सूत नः ॥१४

शौनक मुनि ने कहा—हे महर्षि प्रवर ! हे सूतजी ! आप तो सर्वज्ञ हैं। अब आप यह बतलाइये कि इस महान् घोर कलि—काल के आ जाने पर ऐसा कौन उपाय है जिसके द्वारा मनुष्यों को भगवान् की विशेष रूप से भक्ति हो जावे ॥८॥ इस घोर कलियुग का तो प्रभाव ही ऐसा है कि इसमें सभी मनुष्य पापयुक्त कर्मों में रति रखने वाले होते हैं और वेदों की विद्या से रहित हुआ करेंगे। अब आप यही बतलाने की कृपा करें कि ऐसे पुरुषों का कल्याण कैसे होगा ॥१०॥ इस कलियुग में एक मात्र अन्न में ही प्राण रहा करेंगे और लोग बहुत ही स्वल्प आयु वाले हो जायेंगे। मनुष्यों के पास कलियुग में धन का अभाव रहेगा तथा अनेक प्रकार के दुःखों से उत्पीडित रहा करेंगे ॥११॥ हे द्विज ! शास्त्रों में जो भी सुकृत कर्म बतलाया गया है वह बहुत ही कठिन प्रयासों से साध्य होता है। इसी कारण से इस कलियुग में कोई भी मनुष्य ऐसा कोई सुकृत कर्म नहीं किया करेंगे ॥१२॥ जब इस तरह सुकृतों का विनाश हो जायगा तो पाप कर्मों की प्रवृत्ति बढ जायगी और फिर सभी दुष्ट आशय वाले मनुष्य वंशों के सहित प्रलय को प्राप्त हो जायेंगे ॥१३॥ हे सूतजी ! आप तो परम श्रेष्ठ पुरुष हैं। अब ऐसा कोई महान् पुण्य-कर्म हमको बतलाइये जिससे बहुत ही थोड़े श्रम से—थोड़े धन से और थोड़े ही समय में लोगों का कल्याण हो जावे ॥१४॥

धन्योऽसि त्वं मुनिश्रेष्ठ ! त्वमेव वैष्णवाग्रणीः ।
यतः समस्तलोकानां हितं वाञ्छसि सर्वदा ॥१५
शृणु शौनक ! वक्ष्यामियत्त्वयाश्रोतुमिच्छितम् ।
सर्वलोकहितार्थाय वैष्णवानांविशेषतः ॥१६
पृष्टो जैमिनिना सर्वं यदुवाच शृणुष्व तत् ।
महर्षिर्जैमिनिर्नाम योगाभ्यासरतः सदा ॥१७

प्रणम्य शिरसा व्यासं पप्रच्छ मुनिसत्तमः ॥१८
भगवन्सर्वधर्मज्ञव्यास ! सत्यवतीसुत ! ।
कलौ कस्माद्भवेन्मोक्षस्तन्ममाऽऽचक्ष्वमूलतः ॥१९
जैमिनेर्वचनं श्रुत्वा व्यासः सन्तुष्टमानसः ।
प्रारेभे मुनिशार्दूल ! कथां मङ्गलसंयुताम् ॥२०

श्री सूतजी ने कहा—हे मुनि श्रेष्ठ ! आप परम धन्य हैं और सब वैष्णवों के शिरोभूषण हैं क्योंकि आप सर्वदा समस्त लोकों के हित धर्म के जानने की इच्छा किया करते हैं ॥१५॥ हे शौनक ! जो आप इस समय में मुझ से, श्रवण करना चाहते हैं उसे मैं आपको बतलाता हूँ आप समाहित होकर सुनिए । मैं ऐसा ही उपाय बतलाता हूँ जो सभी लोगों के हित के लिये होगा तथा विशेष रूप से वैष्णवों के हित के करने वाला होगा ॥१६॥ एक महर्षि जैमिनि नाम वाले थे जो सर्वदा योग के अभ्यास करने में ही रति रखा करते थे । उन जैमिनि मुनि ने पूछा था और उनसे जो भी कुछ कहा था वही अब आप श्रवण करें । मुनि श्रेष्ठ ने प्रणाम करके श्री वेद व्यास देव से पूछा था ॥१७-१८॥ जैमिनि मुनि ने कहा था—हे भगवन् ! आप तो व्यास देव समस्त धर्मों के ज्ञाता हैं । हे सत्यवती के पुत्र ! इस महान् दारुण घोर कलियुग में ऐसा कौन-सा उपाय है जिससे मानवों का मोक्ष हो जावे ? अब आप कृपा कर उसी उपाय को मुझे मूल सहित बतलाइये ॥१९॥ श्री सूत जी ने कहा—जैमिनि मुनि के इस वचन को सुन कर व्यास जी का मन परम सन्तुष्ट हो गया था । हे मुनि शार्दूल ! फिर व्यास जी ने परम मंगल से समन्वित कथा के कहने का आरम्भ किया था ॥२०॥

जैमिने ! मुनिशार्दूल धन्योऽसि त्वं महामते ! ।
नारायणकथां श्रोतुं यतोऽभिलषसि सर्वदा ॥२१
यस्य पापक्षये बुद्धिर्भक्त्यर्थस्य प्रवर्तते ।
तस्य तस्य भवेन्नाशः पापानां सोऽपि वर्द्धितः ॥२२
न संसारस्य दुःखं वै भोक्ता नाशिते भुवि ।
पुरुषः सृष्ट्वा विविधा भूमिभौरवणी कृता ॥२३

कथा यैर्जगतीवक्तुं श्लाघ्यते वैष्णवैर्जनैः ।
तांमिथ्यामिव यो वक्ति सज्ञेयःपापिनांवरः ।।२४
यस्मिन्दिने मुनिश्रेष्ठ श्रूयते न हरेः कथा ।
तद्दिनं दुर्दिनं मन्ये घनच्छन्नं न दुर्दिनम् ।।२५
यत्र यत्र महीभागे वैष्णवी वर्तते कथा ।
सान्निध्यं तत्र भगवान्न जहाति कदाचन ।।२६
शृण्वतां लोकसङ्घानां पापव्याधिविनाशनी ।
नारायणकथा यत्र वर्तते प्रतिवासरम् ।।२७
मुने क्रियायोगसारं बह्वर्थं पापनाशनम् ।
नारायणकथोपेतं सेतिहासं निशामय ।।२८

श्री महर्षि व्यास देव ने कहा—हे जमिने ! आप तो समस्त मुनियों मे शार्दूल के समान हैं । हे महान् मति वाले ! आप तो परम धन्य है क्योंकि आप सर्वदा भगवान् नारायण की कथा के श्रवण करने की इच्छा किया करते हैं ।।२१।। इस समय संसार मे जिस-जिस पुरुष की बुद्धि सत्कथाओं के श्रवण करने मे प्रवृत्त होती है उस-उसको मोक्ष प्रदान करने वाला ज्ञान हो जाया करता है—ऐसा जान लेना चाहिए ।।२२।। इस भूमण्डल मे जो महापापी होता है उसी को वैष्णवों की कथा मे रुचि नही होती है । ऐसे पुरुषो की सृष्टि विधाता ने व्यर्थ ही की है जिन से यह भूमि भार वाली बना दी है ।।२३।। जिस कथा के कथन को इस जगत् में वैष्णव जनो के द्वारा श्लाघायुक्त किया जाता है उसी कथा को जो एक मिथ्यावाद कह कर पुकारता है उसे पापियो मे शिरोमणि ही जानना चाहिए ।।२४।। हे मुनि श्रेष्ठ ! जिस दिन मे भगवान् श्री हरि की कथा का श्रवण नही किया जाता है उस दिन को बडा ही दुर्दिन मैं समझता हूँ जैसा कि मेघों से समाच्छन्न हुआ करता है ।।२५।। इस मही भाग पर जहा-जहाँ पर भी वैष्णवी कथा हुआ करती है वहा पर भगवान् किसी समय में सान्निध्य का त्याग नही किया करते है ।।२६।। जो लोगों का समुदाय वैष्णवी कथा का श्रवण किया करते हैं उनके सम्पूर्ण पापों की व्याधियों का नाश करने वाली होती है । नारायण की कथा जहा

पर प्रतिदिन हुआ करती है वहां पाप नहीं रहते हैं ॥२७॥ हे मुने ! यह क्रिया योग का सार बहुत अर्थों से परिपूर्ण है और पापों के नाश करने वाला है। नारायण की कथा से युक्त इतिहास समेत इसका ही अब आप श्रवण कराइये ॥२८॥

---

## ॥ सृष्टिकरण और मधुकैटभ वध ॥

सृष्टेरादौमहाविष्णुः सिसृक्षुःसकलं जगत् ।
स्रष्टापाताच संहर्ता त्रिमूर्तिरभवस्स्वयम् ॥१
सृष्टयर्थमस्य जगतः ससर्ज ब्रह्मसञ्ज्ञकम् ।
दक्षिणाङ्गतआत्मानमात्मना श्रेष्ठपूरुषः ॥२
ततस्तु पालनार्थाय जगतो जगतीपतिः ।
विष्णुः ससर्ज वामांशान्निजांशं केशव मुने ! ॥३
अथ संहरणार्थाय जगतो रुद्रमव्ययम् ।
मुने ससर्ज मध्याङ्गात्कुलपद्मालयः प्रभुः ॥४
रजःसत्त्वतमश्चेति पुरुषं त्रिगुणात्मकम् ।
वदन्तिकेचिद्ब्रह्माणं विष्णुं केचिच्चशङ्करम् ॥५
एको विष्णुस्त्रिधा भूत्वा सृजत्यत्ति च पाति च ।
तस्माद्भेदो न कर्त्तव्यस्त्रिषु लोकेषु सत्तमैः ॥६

श्रीकृष्ण द्वैपायन महर्षि व्यास देव ने कहा—इस विश्व की सृष्टि के आदि में भगवान् महा विष्णु ने जब इस सम्पूर्ण जगत् के सृजन करने की इच्छा की थी तो उस समय में स्वयं ही भगवान् तीन रूपों वाले हो गये थे। एक रूप सृजन करने वाला था—दूसरा पालन पोषण करने वाला था और तीसरा संहार करने वाला था ॥१॥ इस जगत् की सृष्टि के लिये ब्रह्मा नाम वाले देव की रचना की थी। श्रेष्ठ पुरुष ने अपने ही दक्षिण अंग से अपने आपको ही रचा था जिसका कि 'ब्रह्मा'—यह नाम हुआ था। फिर सृजित जगत् के पालन-पोषण करने के लिये जगत् के स्वामी प्रभु ने हे मुने ! अपना ही एक अंश केशव को जिसका नाम

विष्णु है अपने वामाग से सृजन किया था ॥२-३॥ इसके अनन्तर इस जगतीतल का सहार करने के लिये हे मुनिवर ! पद्मालय प्रभु ने अपने मध्यमाग से अव्यय स्वरूप रुद्रदेव की रचना की थी ॥४॥ परम पुरुष प्रभु रज:, सत्त्व और तम इन तीनो गुणो का समुदाय स्वरूप ही है । कुछ लोग उसको ब्रह्मा तो कुछ विष्णु एव कुछ उसी को शकर कहा करते हैं ॥५॥ वस्तुत. वह एक ही भगवान् विष्णु हैं जो तीन स्वरूपो मे अव-स्थित होकर इस जगत् का सृजन-पालन एव सहरण किया करते हैं । अतएव श्रेष्ठ पुरुषो को इन तीनो मे कुछ भी भेद-भाव नही करना चाहिए क्योकि वास्तव मे तीनो एक ही के विभिन्न रूप होते हैं ॥६॥

आद्या प्रकृतिरेतस्य महाविष्णोः परात्मनः ।
निदान भूतविश्वस्य विद्याविद्येति गीयते ॥७
भावाभावस्वरूपासा जगद्धेतु.सनातनी ।
ब्राह्मीलक्ष्मीरम्बिकेति त्रिमूर्त्ति सहसाऽभवत् ॥८
सृष्टिस्थितिविनाशेषु या नियोज्यततो मुने ! ।
आद्या चैवाऽऽद्यपुरुषस्तत्रैवाऽन्तरधीयत ॥९
यस्याऽऽज्ञयातनो ब्रह्मा महाभूतान्ससर्जह ।
पृथिव्याकाशवाय्वम्बुवह्नी-पञ्चसमाधिना ॥१०
भूर्भुव.स्वस्तथा चैव महश्चैव जनस्तथा ।
तपश्च सत्यमित्यादीन्सृष्टवान्कमलासनः ॥११
अतल सृष्टवान्ब्रह्मा ततोऽधो वितल द्विज ! ।
ततोऽधः सुतलचैव ततोऽधश्च तलातलम् ॥१२
महातलमधस्तस्मात्ततोऽधश्च रसातलम् ।
तस्मादधश्च पाताल लोकानेव यथाक्रमम् ॥१३
देवताना निवासार्थं रत्नसानु महागिरिम् ।
सृष्टवान्पृथिवीमध्ये जाम्बूनदसमुज्ज्वलम् ॥१४

इन महाविष्णु परमात्मा की जो आद्या प्रकृति है वही इस भूत विश्व की निदान अर्थात् मूल कारण है । वह विद्या और अविद्या इन नामो से गायी जाया करती है ॥७॥ यह इस जगत् की सनातनी (सर्वदा

से चली आने वाली) भावाभाव स्वरूप वाली है। वह ही ब्राह्मी–लक्ष्मी और अम्बिका–इन तीन मूर्त्तियों वाली सहसा हो गयी थी ।।८।। हे मुने ! इस जगत् के सृजन–स्थिति और विनाश के कार्यों मे जिस आद्य की नियुक्ति करके वह आद्य पुरुष फिर वहा पर ही अन्तर्हित हो गये थे ।।६।। जिसकी आज्ञा से फिर ब्रह्मा ने सर्व प्रथम महा भूतों का सृजन किया था। समाधि से वे पच महाभूतों के नाम ये हैं—पृथिवी–आकाश –वायु–जल और अग्नि ।।१०।। कमलासन ब्रह्मा ने सात लोकों का सृजन किया जो ऊपर बताये जाते हैं—भूर्लोक–भुवर्लोक–स्वर्लोक–महर्लोक–जन लोक–तपो लोक और सत्य लोक ।।११।। इसके अनन्तर फिर इस भूमण्डल के नीचे वाले सात लोकों का सृजन किया था। उनके नाम निम्न हैं—अतल–वितल–सुतल–तलातल–महातल–रसातल–पाताल । ये सातों लोक एक-एक के नीचे वाले इसी क्रम से हैं जैसे अतल के नीचे वितल और इसी क्रम से अन्य सभी लोक है। सबके नीचे पाताल लोक है ।।१२-१३।। इसके उपरान्त फिर ब्रह्माजी ने देवगण के निवास करने के लिए एक रत्न सानु महान् पर्वत का सृजन किया था जो कि इस पृथ्वी मण्डल के मध्य भाग मे स्थित है और सुवर्ण के समान भास्वर एवं समुज्ज्वल है ।।१४।।

मन्दर चरम चैव त्रिकूटमुदयाचलम् ।
अन्याश्च पर्वताश्चैव सृष्टवान्विविधानपि ।।१५
लोकालोकस्ततश्चैव तन्मध्ये सप्त सागराः ।
सप्तद्वीपाश्च विवेन्द्र ! परमेशस्वयम्भुवा ।।१६
जम्बूद्वीपो द्विजश्रेष्ठ ! द्वीपश्चप्लक्षसञ्ज्ञितः ।
विश योद्विगुणस्तस्माच्छाल्मलोद्विगुणस्ततः ।।१७
ते च प्लक्षादयो द्वीपाः सर्वभागसमन्विताः ।
समस्तगुणसयुक्ता देवदेवर्षिभूषिता ।।१८
सप्तद्वीपा इमे विप्र सप्तसागरवेष्टिताः ।
तेषा नामानि वक्ष्यामि सागराणां निशामय ।।१९

लवणेक्षुसुरासर्पिर्दधिदुग्धजलान्तकाः ।
एते समुद्रा देवर्षे ! पूर्वस्माच्च परःपरः ॥२०
विज्ञेया द्विगुणाः सर्वआलोकालोकपर्वतात् ।
द्वीपे द्वीपे ततो ब्रह्मा वृक्षगुल्मलतादिकान् ॥२१

इसके अतिरिक्त मन्दर- चरम- उदयाचल-त्रिकूट तथा अन्य अनेक पर्वतों का सृजन किया था ॥१५॥ इस के पश्चात् लोकालोक पर्वत की रचना की थी और उनके मध्य मे सात सागर, सात द्वीप हे विप्रेन्द्र ! परमेशस्वयम्भू ने सृष्ट किए थे ॥१६॥ हे द्विजश्रेष्ठ ! जम्बूद्वीप बनाया था। फिर इसके पश्चात् प्लक्ष सज्ञा वाले द्वीप की रचना की थी जो कि उस प्रथम सृष्ट जम्बूद्वीप से दुगुना है। इसके अनन्तर शाल्मल द्वीप की रचना की थी जो प्लक्ष से भी दुगुना विस्तार आदि मे है ॥१७॥ ये प्लक्ष आदिक द्वीप समस्त भागो से समन्वित है और सम्पूर्ण गुणो से भी सयुत हैं तथा देवगण एव देवर्षिवृन्द से सुशोभित होते हैं ॥१८॥ हे विप्र ! ये सातो द्वीप सात सागरो से परिवेष्टित हैं अर्थात् इन सातो द्वीपो के चारो ओर सात समुद्र इन्हे घेरे हुए रहते है। अब हम उन सातो सागरो के नाम भी आपको बतलाते है। उनको आप श्रवण करे ॥१९॥ लवण सागर-इक्षु सागर-सुरासागर —सर्पि (घृत) सागर-दधि सागर-दुग्ध सागर-जल सागर अन्त मे है। देवर्षे ! ये सातो समुद्र पूर्व से पर-पर ही हैं ॥२०॥ ये सभी लोकालोक पर्वत से लेकर दुगुने जानने चाहिए। प्रत्येक द्वीप द्वीप मे ब्रह्माजी ने वृक्ष-गुल्म और लता आदि का भी सृजन किया था ॥२१॥

तिर्यग्योनिगताञ्जन्तून्सृष्टवान्द्विजसत्तम ! ।
अथ देवान्मनुष्यांश्च नागान्विद्याधरांस्तथा ॥२२
क्रमात्ससर्ज पुत्रांश्च ततो दक्षादिकान्मुनीन् ।
ब्रह्मक्षत्रियविट्छूद्रानन्यांश्चैवान्त्यजास्तथा ।
तेषां च वर्तनादीनि सृष्टवान्स प्रजापतिः ॥२३
हिमाद्रिर्दक्षिणं यद्वै विन्ध्याद्रेरुत्तरं तथा ।
आहुस्तद्भारतं वर्षं शुभाशुभफलप्रदम् ॥२४

आसाद्य भारते वर्षे ये जन्म तु नरोत्तमाः ।
धर्मकर्माणि कुर्वन्ति ते सर्वे केशवोपमाः ॥२५
कर्मभूमौ कृत कर्म शुभ वाऽशुभमेव वा ।
तत्फल भुञ्जते लोका भोगभूमिषु सत्तम ! ॥२६
कर्मभूमि समागत्य यो धर्मकर्मसूद्यत. ।
न च तेन समः कोऽपि त्रिषु लोकेषु विद्यते ॥२७
तस्य स्यात्सफल जन्मजीवित च सुजीवितम् ।
श्रीनारायणसेवाया मतिर्यस्यचविद्यते ॥२८

हे द्विज सत्तम ! फिर ब्रह्माजी ने तिर्यग् योनियो मे जीवित रहने वाले जन्तुओ की रचना की थी फिर देवगण तथा मनुष्यों का,नागो का तथा विद्याधरो का सृजन किया था। इसके पश्चात् क्रम-क्रम से दक्ष आदि मुनियो की एव पुत्रादि की रचना की थी। फिर ब्रह्मा ने ब्राह्मण क्षत्रिय-वैश्य और शूद्रो की रचना की तथा अन्य जो अन्त्यज वर्ण वाले लोगो का भी सृजन किया था। उन सब लोगो के वर्तन (वृत्ति-रोजी) आदि का भी निर्माण किया था क्योकि वह समस्त प्रजा के पति थे ॥२२-२३॥ जिसके दक्षिण मे हिमाद्रि है और जिसके उत्तर मे विन्ध्याचल पर्वत है उसे ही भारत वर्ष कहते हैं और यह भारत वर्ष शुभ तथा अशुभ कर्मों के फलों के प्रदान करने वाला है ॥२४॥ जो नरो में परम श्रेष्ठ पुरुष इस भारत वर्ष मे जन्म प्राप्त करके धर्म के कार्य किया करते हैं वे सभी भगवान् केशव के ही समान होते हैं ॥२५॥ हे श्रेष्ठतम ! यह कर्म भूमि है। इसमे किया हुआ कर्म शुभ हो या अशुभ हो उसका फल इस भोग भूमि म मनुष्य अवश्य ही भोगा करते हैं ॥२६॥ इस कर्म भूमि मे आकर जो पुरुष धर्म के कर्मों मे करने में सदा उद्यत रहा करता है उसकी समानता रखने वाला तीनों लोको मे कोई भी नहीं होता है ॥२७॥ ऐसे धर्म के कर्म मे निरत रहने वाले पुरुष का जन्म सफल होता है और उसका जीवन भी बहुत ही सुन्दर हुआ करता है अर्थात् परम श्लाघ्य होता है जिसकी मति भगवान् श्री नारायण की सेवा में हुआ करती है ॥२८॥

जन्मकोट्यर्जितैः पुण्यैः संसारैकाधिनायके ।
नारायणेदेवदेवेभक्तिःस्यात्सुदृढानृणाम् ॥२६
समस्तसुखदश्चाऽपि स श्लाघ्यो निर्भयोऽपि च ।
त्याज्यः स देशः सहसा न तिष्ठेयत्र वैष्णवः ॥३०
जन्मान्तरार्जितं पापं स्वल्पं वा यदि वा बहु ।
तत्क्षणात्क्षयमाप्नोतिभगवद्भक्तदर्शनात् ॥३१
वैष्णवाङ्घ्रिजलयस्तुसमस्तपातकापहम् ।
वहेत्स्वशिरसाभवत्यागङ्गास्नानेनतस्यकिम् ॥३२
मुहूर्त्तमपि यः कुर्यात्सङ्गं भागवतैः सह ।
स मुच्यते सर्वपापैर्ब्रह्महत्यामुखैरपि ॥३३
धर्मकर्माणि विप्रेन्द्र ! क्रियन्ते यानि कानि च ।
भगवद्भक्तपुरतस्तानि स्युरक्षयाणि च ॥३४
मुहूर्त्त वा मुहूर्त्तार्द्धं यत्र तिष्ठन्ति वैष्णवाः ।
सत्यं सत्यं पुनःसत्यं तत्तीर्थं तत्तपोवनम् ॥३५

करोड़ों जन्मों मे सञ्चित किये हुए पुण्यों के प्रभाव से ही सम्पूर्ण ससार के अधिनायक देवो के भी देव भगवान् नारायण मे मनुष्यो की मति सुदृढ हुआ करती है ॥२६॥ सभी प्रकार के सुखो को प्रदान करने वाला, परम श्लाघा के योग्य और भयो से रहित यह भारत देश है जहाँ पर कि विष्णु के भक्त वैष्णव रहा करते है। ऐसे इस देश का कभी भी त्याग सहसा नही करना चाहिए ॥३०॥ यहाँ इस देश मे भगवान् के परम भक्तो का निवास रहता है। अन्य पूर्व जन्मो मे जो पाप, चाहे थोडा हो या अधिक हो अर्जित किया है, वह भारत मे भगवद्भक्तों के दर्शन मात्र से ही तुरन्त उसी क्षण मे विनष्ट हो जाया करता है ॥३१॥ विष्णु भगवान् के परम भक्त वैष्णवो के जल का ऐसा महान् प्रभाव होता है कि वह सपूर्ण पातको का अपहरण कर दिया करता है। जो पुरुष उनके चरणो के जल को अपने शिर पर वहन किया करता है उसको फिर गगा नदी मे स्नान करने की कुछ भी आवश्यकता नहीं रहा करती है अर्थात् यह चरणामृत ही समस्त पापो का नाश कर दिया

करता है ॥३२॥ जो पुरुष एक मुहूर्त मात्र ही (दो घड़ी का समय) यहाँ पर परम भागवत पुरुषों के साथ संगति कर लेता है वह पुरुष समस्त प्रकार के पापों से छुटकारा पा जाया करता है उनमें ब्रह्म-हत्या जैसे प्रमुख पाप भी चाहे क्यों न हों, वैष्णवों के चरणों से स्पर्श करने वाला जल सभी पापों को काटता है। हे विप्रेन्द्र ! जो धर्म-कर्म किये जाते हैं वे ही यदि सब भगवान् के भक्तों के आगे किये जाते हैं तो वे सब अक्षय फल प्रदान करने वाले हो जाया करते हैं ॥३३-३४॥ एक ही मुहूर्त मात्र अथवा आधे मुहूर्त मात्र (दो घड़ियों के समय को एक मुहूर्त कहा जाता है) जहाँ पर विष्णु के भक्त वैष्णव स्थित रहा करते हैं—यह सत्य, सत्य और परम सत्य है कि वह स्थल तीर्थ के समान ही होता है और वह स्थल तपोवन के समान है ॥७३॥

अन्नं वा सलिलम्वाऽपि फलम्वा वैष्णवाय च ।
यत्किञ्चिद्दीयते विप्र ! तद्दानमक्षयंभवेत् ॥३६
समस्तदेवतारूपो वैष्णवः परिकीर्त्तितः ।
स चेत्सन्तोषितस्तेन तोषिताः सर्वदेवताः ॥३७
संसारेऽस्मिन्महाघोरे नानादुःखसमन्विते ।
भगवद्भक्तपुरुषः कदाचिन्नाऽवसीदति ॥३८
तस्मात्त्वमपिविप्रेन्द्र ! क्रियायोगेनकेशवम् ।
समाराध्यसदाभक्त्याव्रजविष्णोःपरम्पदम् ॥३९
तदेतद्वचनं श्रुत्वा कानीनस्य महात्मनः ।
शिरस्यञ्जलिमाधाय जैमिनिः पर्यपृच्छत ॥४०
भगवद्भक्तमाहात्म्यं त्वया प्रोक्तं पुनःपुनः ।
गुरो ! किंलक्षणं तेषां तत्सर्वं ब्रूहि साम्प्रतम् ॥४१
कथं वा वैष्णवालोका ज्ञातव्या मुनिसत्तम ! ।
आदितो ब्रूहि तत्सर्वं यदि तेमय्यनुग्रहः ॥४२

हे विप्र ! किसी भी विष्णु के भक्त वैष्णव के लिये अन्न अथवा फल किम्वा जल दिया जाता है इसके दान का अक्षय फल होता है। वैष्णव मनुष्य समस्त देवों के ही स्वरूप वाला होता है-ऐसा बताया गया है।

यदि किसी ने अपनी सेवा-शुश्रूषा से किसी वैष्णव को सन्तुष्ट कर लिया है तो समझ लीजिए उसने समस्त देवों को प्रसन्न एवं संतोष युक्त कर लिया है ।।३६-३७।। यह संसार महान् घोर है और अनेक प्रकार के दुःखों से परिपूर्ण है । किन्तु जो भगवान् का परम भक्त पुरुष है वह भक्ति के प्रभाव से ही इस संसार में रह कर भी दुःखित नहीं होता है ।।३८।। हे विप्रवर ! इसीलिये आप भी क्रिया के योग से भगवान् केशव की समाराधना करके सदा भक्ति भाव से समन्वित होकर केशव की अर्चना करें तो अन्त में विष्णु के परमपद की प्राप्ति कर लेंगे ।।३९।। श्री सूतजी ने कहा—महात्मा वेद व्यासजी के, जोकि एक कन्या से समुत्पन्न हुए थे, इस वचन का श्रवण कर जैमिनि मुनि ने अपने शिर पर अञ्जलि रखकर उनसे पूछा था । जैमिनि ने कहा—हे गुरु चरण ! आपने भगवान् की भक्ति का माहात्म्य बार-बार वर्णन किया है । अब आप यह बतलाइये कि भगवद्भक्त का लक्षण क्या होता है । यह सब आप बतलाने की अनुकम्पा करेंगे ।।४०-४१।। हे मुनिश्रेष्ठ ! वैष्णव लोगों को कैसे पहिचानना चाहिए कि ये वैष्णव हैं । यदि आपकी मेरे ऊपर पूर्ण कृपा है तो हे मुनिवर ! यह सभी आदि से ही मुझे बतलाने का कष्ट करेंगे ।।४२।।

मधुकैटभयोः पूर्वं हतयोर्वेधसा स्वयम् ।
पृष्टो यदाह भगवांस्तन्निशामय वेद्म्यहम् ।।४३

कल्पान्ते रुद्ररूपेण संहृत्य सकलं जगत् ।
स्वयमेकश्च भगवान्सुष्वाप योगमायया ।।४४

सुप्ते तस्मिन्भगवति योगनिद्राविमोहिते ।
अभवत्पृथिवी सर्वा सलिलौघपरिप्लुता ।।४५

अतो ब्रह्मा जगत्स्रष्टा तन्नाभिकमलोपरि ।
तमादिपुरुषं ध्यात्वा तस्थौ तद्गतमानसः ।।४६

तस्मिन्काले महाघोरे विष्णोः कर्णमलाद्द्विज ! ।
जातौ महासुरौ घोरौ मधुकैटभसञ्ज्ञितौ।।४७

अन्तरिक्षे भ्रमन्तौ तौ दानवावतिदारुणौ ।
श्रीविष्णोर्नाभिकमलेब्रह्माणं समपश्यताम् ॥४८

तं हन्तुमथ दैत्यौ तौ महाबलपराक्रमौ ।
उद्यमं चक्रतुर्विप्र ! क्रोधसंरक्तलोचनौ ॥४६

श्री वासुदेव ने कहा—पहिले प्राचीन समय में मधु और कैटभ नाम वाले दो दैत्य हुए थे । उनके हत हो जाने पर वेध्य भगवान् ने स्वयं प्रभु से पूछा था । उस समय मे उन्होंने जो कुछ भी उत्तर दिया था उसको मैं जानता हूँ और वही आप सबको इस समय मे श्रवण कराता हूँ । उसे आप सुनिये ॥४३॥ जब कल्प का अन्त होता है तो भगवान् रुद्र का स्वरूप धारण करके इस सम्पूर्ण जगत् का संहार कर देते हैं । और फिर केवल आप ही एकाकी रह कर भगवान् योग माया के साथ शयन कर जाया करते हैं ॥४४॥ उन भगवान् के शयन कर जाने पर तथा योग निद्रा मे विमोहित हो जाने पर यह सम्पूर्ण भूमण्डल सलिल के समुदाय से एक दम सभी ओर से परिप्लुत हो जाया करता है ॥४५॥ अतएव इस जगत् का सृजन करने वाले ब्रह्माजी उन शेष की शय्या पर शयन किये हुए भगवान् की नाभि से समुत्पन्न कमल के ऊपर स्थित होकर उन्ही आदि पुरुष भगवान् के चरणो मे अपना मन लगाकर उन्ही का ध्यान किया करते थे ॥४६॥ वह समय अधिक घोर समय था हे द्विज ! भगवान् विष्णु के कान के मल से मधु और कैटभ नाम वाले महान् घोर दो असुर समुत्पन्न हुए थे ॥४७॥ वे दोनो अत्यन्त दारुण दान व आन्तरिक्ष मे भ्रमण कर रहे थे और उसी समय मे उन्होने श्री भगवान् विष्णु के नाभि से समुत्पन्न कमल पर संस्थित ब्रह्माजी को देखा था ॥४८॥ हे विप्र ! उस समय मे महान् बल और पराक्रम से युक्त उन दोनों दैत्यों ने उन ब्रह्माजी के हनन करने का उद्योग किया था । दोनो असुरो के क्रोधावेश मे लाल नेत्र हो रहे थे ॥४६॥

ततो ब्रह्मा जगत्स्रष्टा विचिन्त्य तद्वधं हृदा ।
योगनिद्रां भागवतीतुष्टावश्लक्ष्णयागिरा ॥५०

तस्य स्तवं समाकर्ण्य ब्रह्मणः परमेष्ठिनः ।
उवाचेतिवचः प्रीत्याकिन्तेऽभिमतमुच्यताम् ॥५१
अत्युग्रौ दानवावेतौ हन्तुं मां कृतनिश्चयौ ।
मायया मोहय क्षिप्रं त्रातारमच्युतं त्यज ॥५२
ततो भागवती निद्रा महाविष्णुं तमत्यजत् ।
दानवाभ्यां ततस्ताभ्यामन्तरिक्षे कृपामयः ॥५३
युयुधे बाहुयुद्धेन शरणागतवत्सलः ।
पञ्चवर्षसहस्राणि कृत्वा युद्धं सुदारुणम् ॥५४
विजयं नाऽगमत्कोऽपि न च कोऽपि पराभवम् ।
अथ तौ दानवौ तत्र महामायाविमोहितौ ॥५५

इसके अनन्तर श्री ब्रह्माजी ने जोकि इस सम्पूर्ण जगत् के स्रष्टा थे उन दोनों के वध के विषय में अपने हृदय में चिन्तन किया था और बहुत ही मधुर भाव भरी वाणी में उन्होने भगवती योग निद्रा देवी का स्तवन किया था ॥५०॥ परमेष्ठी ब्रह्माजी की उस स्तुति को सुन कर योग निद्रा देवी ने प्रीति पूर्वक यह वचन उनसे कहा—आपका क्या अभीष्ट है इसे स्पष्ट बतलाइये। ब्रह्मा ने कहा—ये दोनों अत्यन्त ही उग्र होते हुए दानव मुझे मारने के लिये प्रस्तुत हो गये हैं। और इन्होने मेरा वध कर देने का निश्चय ही कर लिया है। अब आप अपनी माया से इनको मोहित कर डालिये और शीघ्र ही रक्षा करने वाले भगवान् अच्युत को अब त्याग कीजिए।५१-५२।इसके अनन्तर भगवती योगनिद्रा देवी ने महाविष्णु देव का त्याग कर दिया था। इसके उपरान्त कृपामय प्रभु ने उन दोनो दानवों से अन्तरिक्ष में युद्ध किया था ॥५३॥ शरण में आये हुए जनों पर प्रेम करने वाले प्रभु ने उन दोनों के साथ बाहु युद्ध किया था। यह युद्ध बहुत ही भयानक था जोकि निरन्तर पाँच सहस्र वर्षों तक चलता रहा था। किन्तु इतने लम्बे समय तक युद्ध होने पर भी उनमें किसी को भी विजय प्राप्त नहीं हुई थी। कोई विजयी नहीं हुआ वैसे ही किसी का पराभव भी नहीं हुआ। वे दोनों दानव वहाँ पर महामाया से विशेष रूप से मोहित हो गये थे ॥५४-५५॥

वरवृण्विति चास्मत्तोऽगदता केशवम्प्रति ।
तत प्रहस्य देवेश उवाचेति वचो द्विज ! ॥५६
यदि तुष्टौ युवा दैत्यौ मद्वध्यौ भवत द्रुतम् ।
ततस्तौ दानवौघोरौ भगवन्तं जनार्दनम् ॥५७
इत्यचतुर्महामायौ महामायाविमोहितौ ।
अयमेव वरो दत्तो भवते नाऽत्रसशय ॥५८
मारयाऽऽवां विना वारि मही यत्र जनार्दन ! ।
महासुरौततस्तौ तु आनीय जघनम्प्रति ॥५९
निहतौ सहसा विप्र चित्रया चक्रधारया ।
चक्रिणा निहतौ दृष्ट्वा दानवौ मधुकैटभौ ॥
तुष्टाव देवदेवेश ब्रह्मा विगतसाध्वस ॥६०
प्रसीद पुण्डरीकाक्ष प्रसीद कमलेश्वर ! ।
प्रसीद सर्वभूतश विश्वम्भर ! नमोस्तु ते ॥६१
नमस्ते भक्तुष्टाय नमस्ते भक्तिदायिने ।
नमस्ते ज्ञानरूपाय शरण मे भवाऽनघ ! ॥६२
नमस्तुभ्य नमस्तुभ्य नमस्तुभ्य नमोनम ।
परित्राहि परित्राहि परित्राहि जगन्मय ! ॥६३

उन दोनो ने भगवान् केशव से कहा था कि आप हमसे वरदान माँग लो । इसके उपरान्त हे द्विज ! देवों के स्वामी भगवान् हसकर यह वचन बोले—यदि आप दोनो ही महान् वीर मुझ पर परम सन्तुष्ट एव प्रसन्न हो गये हैं तो मैं यही आपसे वरदान चाहता हू कि मेरे द्वारा वध के योग्य अति शीघ्र ही हो जावें । इसके अनन्तर वे दोनो घोर दानव जो महा माया वाले थे और महामाया देवी से विमोहित हो गये थे भगवान् जनार्दन से बोले—हमने आपको यही वरदान दे दिया है—इसमे लेशमात्र भी अब सशय नहीं है ॥५६-५८॥ हे जनार्दन ! आप हम दोनो को मार दीजिए किन्तु ऐसे ही स्थल में मारिये जहाँ पर ऐसी भूमि हो कि जल न हो । इसके अनन्तर यह हुआ कि उस समय में कहीं भी भूमि ऐसी भी नही जहाँ जल न हो तो भगवान् ने उन दोनो को अपने जाँघो

पर लाकर सहसा उन दोनों महान् असुरों का सुदर्शन चक्र की विचित्र धारा से वध कर दिया था। जिस समय में भगवान् चक्रधारी विष्णु के द्वारा उन दोनों मधु और कैटभ नामक दानवों को निहत हुआ देखा तो फिर भय से विहीन होकर ब्रह्माजी ने देवों के भी देवेश भगवान् का स्तवन किया था—॥५९-६०॥ ब्रह्माजी ने कहा—हे पुण्डरीकाक्ष! हे कमलेश्वर! आप प्रसन्न होइये, प्रसन्न होइये आपतो समस्त भूतों के स्वामी हैं और इस सम्पूर्ण विश्व का भरण करने वाले हैं। आपके लिये हमारा बारम्बार प्रणाम है ॥६१॥ अपने परम भक्तों पर प्रसन्न होने वाले आपकी सेवा में हमारा नमस्कार है। आप जिन पर प्रसन्न हो जाते हैं उन्हें अपनी अनपायिनी भक्ति प्रदान करने वाले हैं—ऐसी भक्ति दाता प्रभु आपके चरणों में हमारा नमस्कार है। आप तो स्वयं ही ज्ञान के स्वरूप वाले हैं आपको हमारा नमस्कार है। हे अनघ! मैं आपकी शरणागति में आगया हूँ और आप हमारे शरण अर्थात् रक्षक हैं। आपके लिये नमस्कार है—नमस्कार है और पुन. पुनः नमस्कार है। हे जगन्मय प्रभो! आप हमारी रक्षा करिये—परित्राण कीजिए और बारम्बार सरक्षण करिये ॥६२-६३॥

एतैरन्यैरपि स्तोत्रैर्ब्रह्मणा लोककारिणा।
स्तुतः स देवो भगवान्परमां प्रीतिमाययौ ॥६४
स्तोत्रेणाऽनेन ते भक्त्या तुष्टोऽस्मि कमलासन!।
किमस्त्यभिमतं ब्रूहि तत्ते दास्याम्यहं भुवि ॥६५
यदि तुष्टोऽसि देवेश करुणाब्धे जगन्मय!।
नापदस्तव भक्तानां भवन्त्विति वरो मम ॥६६
एवमस्तु सुरश्रेष्ठ! दत्तोऽयं ते मया वरः।
मद्भक्तस्य कदाप्यापन्न भवेत्क्षितिमण्डले ॥६७
वैष्णवानां शरीरेषु सततं निवसाम्यहम्।
लभन्ते नापदस्तस्मात्कदाचिद्वैष्णवा नराः ॥६८
सर्वमेव जगन्नाथ! त्वया दत्तं न संशयः।
यदेतौ च महादैत्यौ सङ्ग्रामे विनिपातितौ ॥६९

कियत्कालं समासाद्य स्तोत्रेणाऽनेन वै प्रभो !
स्तौति त्वां परया भक्त्या तस्य त्राता भविष्यसि ॥७०

श्री कृष्ण द्वैपायन व्यास जी ने कहा—इस प्रकार इन तथा अन्य भी स्तोत्रों के द्वारा लोकों की रचना करने वाले ब्रह्माजी ने भगवान् का स्तवन किया था और बारम्बार स्तुति के किये जाने पर भगवान् ब्रह्मा पर परम प्रसन्न हुए थे ॥६४॥ श्री भगवान् ने कहा—हे कमलासन ! मैं आपकी इस स्तुति से और आपकी विशुद्ध भक्ति से परम सन्तुष्ट हो गया हू । अब आप यह बतलाइये कि आपका अभिमत क्या है ? आप इस भूमण्डल मे जो भी अपना अभीष्ट चाहते हैं उसे मैं आपको दूंगा ॥६५॥ ब्रह्माजी ने कहा—हे देवेश ! यदि आप मुझ पर सन्तुष्ट हो गये हैं तो हे करुणा के सागर ! आप तो जगन्मय ही हैं । मैं इस समय मे आप से यही वरदान चाहता हूं कि आपके जो परम भक्त हैं उन पर किसी भी समय मे आपत्तियां न आवें और वे उत्पीडित न होवें ॥६६॥ श्री भगवान् ने ब्रह्माजी से कहा—हे सुरश्रेष्ठ ! जो तुमने यह वरदान मागा है सो ऐसा ही होगा । मैंने आपको वर प्रदान कर दिया है । मेरे सच्चे भक्त को इस भूमण्डल मे किसी भी समय मे आपत्तिया नही आयेंगी ॥६७॥ वैष्णव पुरुषो के शरीर मे तो मैं निरन्तर ही निवास किया करता हू । इसी कारण से जो वैष्णव मनुष्य हुआ करते हैं वे किसी भी समय मे आपत्तियो को नही पाया करते हैं ॥६८॥ ब्रह्माजी ने कहा—हे जगत् के स्वामिन् ! आपने कृपा करके सभी कुछ प्रदान कर दिया है—इसमे कुछ भी संशय नही है । आपने जो ये दोनो महान् दैत्य संग्राम भूमि मे मारे थे और हमारा कष्ट दूर कर दिया था ॥६९॥ हे प्रभो ! अब आप यह बतलाइये कि इस स्तोत्र से कितने समय तक परम भक्ति की भावना से आपकी स्तुति करने पर उस स्तुति के करने वाले पुरुष के त्राण करने वाले हुआ करते है ? ॥७०॥

अहो ध्यानैरपि ध्यातुं देवैस्त्वंनहि शक्यसे ।
स त्वं वैष्णवदेहेषु भ्रमसीत्यद्भुतमहत् ॥७१

क्षणमात्रमपि स्वामिस्त्वयि तुष्टेन किंभवेत् ।
स त्वं वैष्णवसङ्गेन भ्रमसीत्यद्भुतंमहत् ॥७२
के वैष्णवाः कैटभारे किंवा तेषांच लक्षणम् ।
कथं ज्ञेयास्तुते सर्वे तन्मे कथयकेशव ! ॥७३
वैष्णवानांलक्षणानिकल्पकोटिशतैरपि ।
सम्यग्वक्तुं नशक्तोऽस्मि सङ्क्षेपाच्छृणुसत्तम ! ॥७४
संसारो वैष्णवाधीनो देवा वैष्णवपालिताः ।
अहं च वैष्णवाधीनस्तस्माच्छ्रेष्ठाश्च वैष्णवाः ॥७५
क्षणमात्रमपि ह्यन्विहाय वैष्णवं जनम् ।
तिष्ठामि नाऽहमन्यत्र वैष्णवाममबान्धवाः ॥७६
कामक्रोधविहीना ये हिंसादम्भविवर्जिताः ।
लोभमोहविहीनाश्च ज्ञेयास्तेवैष्णवाजनाः ॥७७

ओ हो ! यह तो बहुत ही आश्चर्य की बात है कि आप बड़े २ देवगणों के द्वारा एकान्त समाधि में स्थित होकर ध्यान लगाये जाने पर भी आप ध्यान में नहीं लाये जा सकते हैं अर्थात् आपका ध्यान में भी प्राप्त करना देवों को भी दुर्लभ होता है। वही आप वैष्णवों के देहों में ही भ्रमण किया करते हैं। यह तो महान् विस्मय की ही बात है। हे स्वामिन् ! एक क्षण मात्र के लिये भी आपको तुष्ट हो जाने से क्या होता है ? अर्थात् एक क्षण मात्र में ही मानव का आपके प्रसाद से परम कल्याण न मालूम क्या से क्या हो जाया करता है वही आप वैष्णवों के साथ सर्वदा भ्रमण किया करते हैं—यह कितनी महान् विस्मय युक्त बात है ॥७१-७२॥ हे कैटभ दैत्य के वध करने वाले प्रभो ! जिनके देहों में आप सर्वदा ही निवास करते हुए निरन्तर उनके साथ रहा करते हैं वे कौन से वैष्णव होते हैं और उन वैष्णवों का क्या लक्षण होता है ? उन वैष्णवों का ज्ञान किस तरह से हो सकता है अर्थात् उन्हें कैसे पहिचान लेना चाहिए ? हे भगवन् ! हे केशव ! यह सब आप हमको बतलाने की कृपा करें ॥७३॥ श्री भगवान् ने कहा—वैष्णवों के जो लक्षण होते हैं वे तो महान् विशाल हैं उन्हें तो सैकड़ों करोड़ कल्पों में भी मैं स्वयं

वर्णन नहीं कर सकता हूँ कि भली-भांति सब-आपको समझा दूं। हाँ कुछ लक्षण संक्षेप में मैं तुम्हारे सामने कहता हूँ उनका श्रवण तुम करलो ।।७४।। देखो, यह समस्त संसार-वैष्णवों के अधीन होता है। समस्त देववृन्द भी वैष्णव जनों के द्वारा ही पालित होते हैं मैं भी स्वयं वैष्णवों के ही अधीनता में रहा करता हूँ। इसलिये सबका निष्कर्ष यही निकलता है कि वैष्णव जन सर्वोपरि विराजमान एवं परम श्रेष्ठ हुआ करते हैं ।।७५।। हे ब्रह्माजी ! मैं आपको क्या बतलाऊं ? एक भी क्षण का समय ऐसा नहीं जाता है कि मैं वैष्णजन का साथ छोड़कर कहीं अन्यत्र ठहर सकूं। आप इसी तरह समझ लीजिये कि मैं वैष्णवों को छोड़कर अन्य स्थान में रहता ही नहीं हूँ। ये वैष्णवजन तो मेरे सच्चे बान्धव होते हैं ।।७६।। जो लोग काम वासना—क्रोध से विहीन रहा करते हैं तथा हिंसा अर्थात् किसी भी प्राणी मात्र को किसी भी प्रकार का दुख पहुंचाना, दम्भ अर्थात् पाखण्ड एवं कपट—इन दोषों से जो वर्जित रहा करते हैं जिनके मन में किसी भी तरह का लालच या किसी भी प्राणी या पदार्थ से ममता के भाव का मोह—नहीं होते हैं उन्हीं महा-पुरुषों को विष्णु के परम भक्त वैष्णवजन जानना चाहिए। निष्कर्ष यह है कि काम-क्रोध हिंसा-दम्भ और लोभ तथा मोह से रहित ही वैष्णवजन होते हैं ।।७७।।

अमरसरादयायुक्ताः सर्वभूतहितैषिणः ।
सत्योक्तिभाषिणश्चैव विज्ञेयास्तेच वैष्णवाः ।।७८
धर्मोपदेशिनश्चैव धर्माचारपरास्तथा ।
गुरुशुश्रूषिणश्चैव विज्ञेयास्ते च वैष्णवाः ।।७९
समानं ये च पश्यन्ति त्वां च मां च महेश्वरम् ।
कुर्वन्ति पूजामतिथेर्ज्ञेयास्ते वैष्णवाजनाः ।।८०
वेदविद्यानिरक्ता ये विप्रभक्तिरताः सदा ।
नपुंसकाः परस्त्रीषु ज्ञेयास्ते वैष्णवा जनाः ।।८१
एकादशीव्रतं ये च भक्तिभावेन कुर्वते ।
गायन्ति मम नामानि ज्ञेयास्ते वैष्णवाजनाः ।।८२

देवायतनकर्तारस्तुलसीमाल्यधारकाः ।
पद्माक्षधारिणो ये च ज्ञेयास्ते वैष्णवा जनाः ॥८३
शङ्खचक्रगदापद्मै रङ्कितानि ममाऽऽयुधैः ।
ब्रह्मन्येषा शरीराणि ज्ञेयास्ते वैष्णवा जनाः ॥८४
धात्रीफलस्रजो येषां गलेषु कमलासन ! ।
मां पूजयन्ति तत्पश्चैर्ज्ञेयास्ते वैष्णवा जनाः ॥८५
तुलसीमूलमृद्भिश्च तिलकानि नयन्ति ये ।
तुलसीकाष्ठपङ्कैश्च ज्ञेयास्ते वैष्णवा जनाः ॥८६

जो विष्णु भगवान् के परम भक्त वैष्णवजन होते हैं उनमे मत्सरता अर्थात् किसी भी अन्य के उत्कर्ष को देखकर मन मे कुढन का सर्वथा अभाव होता है और उनके हृदय मे दया का भण्डार भरा रहता है। वैष्णवजन समस्त प्राणियो के हित के सम्पादन करने वाले होते हैं। वैष्णव सदा सत्य वचनो के ही भाषण करने वाले होते हैं। ये ही कुछ ऐसे ही लक्षण हैं जिन्हे समझकर वैष्णवो का ज्ञान प्राप्त कर लेना चाहिए ॥७८॥ जो सर्वदा धर्म्म का उपदेश किया करते है और उपदेश मात्र ही नही स्वय भी धर्म्म के आचरण करने मे परायण रहते हैं। जो गुरुदेव के चरणो की सेवा किया करते हैं उन महा पुरुषो को परम सत्य वैष्णव जानना चाहिए ॥७९॥ जो लोग है ब्रह्माजी ! आपको मुझ विष्णु को और महेश्वर को समान भाव से ही देखते है और जो अकस्मात घर मे आने वाले अतिथियो की पूजा किया करते है उन पुरुषो को ही वैष्णव जानना चाहिए ॥८०॥ जो वेदो की विद्या अर्थात् ज्ञान कथन करने वाले हो और विप्रो मे सदा भक्ति की भावना रखते हो तथा पराई स्त्रियो के विषय मे नपुसक पुरुष की भाँति व्यवहार रखते हो उन्ही पुरुषो को वैष्णव जानें ॥८१॥ जो एकादशी तिथि के दिन व्रतोपवास अतीव भक्ति के भाव से किया करते हैं और मेरे शुभ नामो का सकीर्त्तन किया करते हैं उनको वैष्णव कहना चाहिए ॥८२॥ जो किसी भी देवो के स्थान का निर्माण कराया करते हैं और तुलसी की माला को कण्ठ मे धारण किया करते हैं और जो पद्माक्ष के धारण

करने वाले होते हैं उन्हें ही वैष्णव जानना चाहिए ॥८३॥ हे ब्रह्मन् ! जिनका शरीर शंख-चक्र-गदा और पद्म जो मेरे धारण किये जाने वाले आयुध हैं उन्ही आयुधों से चिह्नित हों उनको परम वैष्णव पुरुष ही समझना चाहिए ॥८४॥ हे कमल के आसन पर विराजने वाले ब्रह्माजी ! जिन पुरुषों के कण्ठों मे धात्री (आँवला) के फलों की माला पड़ी हो और धात्री के पत्रो से मेरी पूजा किया करते हैं उन्हे ही वैष्णवजन कहना चाहिए ॥८५॥ जो तुलसी के मूल को मृत्तिका से तिलकों को किया करते है अथवा तुलसी की लकड़ी तथा पंख से अपने तिलक किया करते हैं उन्हें वैष्णव पुरुष ही समझना चाहिए ॥८६॥

गङ्गास्नानरता ये च गङ्गानामपरायणाः ।
गङ्गामाहात्म्यवक्तारो ज्ञेयास्ते वैष्णवाजनाः ॥८७
शालग्रामशिला येषां गृहे वसति सर्वदा ।
शास्त्रं भागवतं चैव ज्ञेयास्ते वैष्णवाजनाः ॥८८
सम्मार्जयन्ति ये नित्यं मम स्थानानि सत्तम ! ।
दीपं यच्छन्ति तत्रैव ज्ञेयास्ते वैष्णवा जनाः ॥८९
शीर्णं मन्मन्दिरं ये च कुर्वन्ति नूतनंपुनः ।
तत्राऽऽयतनशोभांच ज्ञेयास्ते वैष्णवाजनाः ॥९०
अभयंयेच यच्छन्ति भीरुभ्यश्चतुरानन ! ।
विद्यादानंच विप्रेभ्योज्ञेयास्ते वैष्णवाजनाः ॥९१
मत्पादसलिलैर्येषां सिक्तानि मस्तकानिच ।
ममनैवेद्यमश्नन्ति ज्ञेयास्ते वैष्णवाजनाः ॥९२
क्षुत्तृट्प्रपीडितेभ्यश्चये यच्छन्त्यन्नमम्बु च ।
कुर्युर्ये योगशुश्रूषां ज्ञेयास्ते वैष्णवाजनाः ॥९३

जो पुरुष गङ्गा मे स्नान करने की रति रखते हों और जो गंगा के नामों की ही रटन में तत्पर रहा करते हो तथा गंगा के माहात्म्य को बोलने वाले हो उन्हें वैष्णवजन समझो। जिनके घर में सदा शालग्राम की शिला का निवास रहा करता है और श्रीमद्भागवत महापुराण रहता हो उनको परम वैष्णव ही समझना चाहिए ॥८७-८८॥ हे श्रेष्ठतम !

जो पुरुष नित्य प्रति नियम से मेरे नाम से बनाये हुए स्थानों को झाड़-बुहार के साफ स्वच्छ रखते हैं उन पुरुषों को वैष्णव पुरुष ही समझ लेना चाहिए ।।८९।। जो मेरे पुराने जीर्ण-शीर्ण (टूटे-फूटे) मन्दिर का पुनः उद्धार कर उसे नवीन स्वरूप दिलाया करते हैं और देवायतनों की शोभा की वृद्धि कराया करते हैं उन्हें वैष्णवजन ही जानना चाहिए ।।९०।। हे चतुरानन ! जो भय से अत्यन्त भीत पुरुषों को अभय का दान किया करते हैं तथा जो विप्रों को विद्या का दान किया करते हैं उनको वैष्णवजन समझना चाहिए ।।९१।। मेरे चरणों के स्पर्श किये हुए जल से जिन के मस्तक सिक्त हों अर्थात् मेरा चरणामृत का स्पर्श जिनके मस्तक से हुआ हो और जो मेरे प्रसादी नैवेद्य का अशन करते हों उनको वैष्णव जन समझना चाहिए ।।९२।। भूख और पिपासा से जो प्रपीडित हों उनको जो पुरुष अन्न तथा जल का दान दिया करते हैं और जो योग-शुश्रूषा करते हैं उनको ही परम वैष्णव जन समझना चाहिए ।।९३।।

आरामकारिणो ये च पिप्पलारोहिणोऽपि च ।
गोसेवा ये च कुर्वन्ति ज्ञेयास्ते वैष्णवा जनाः ।।९४
अत्यन्तभक्ता ये ब्रह्मन्पितृयज्ञं प्रकुर्वते ।
कुर्वन्ति दीनशुश्रूषां ज्ञेयास्ते वैष्णवा जनाः ।।९५
तडागग्रामकर्त्तारः कन्यादानरताश्च ये ।
सेवन्ते पितरौ ये च ज्ञेयास्ते वैष्णवा जनाः ।।९६
सेवन्ते ज्येष्ठभगिनीं ज्येष्ठभ्रातरमेव च ।
परनिन्दां न कुर्वन्ति ज्ञेयास्ते वैष्णवा जनाः ।।९७
वैष्णवेषु गुणाः सर्व दोषलेशो न विद्यते ।
तस्माच्चतुर्मुखत्वं च वैष्णवोभव ! साम्प्रतम् ।।९८
समाराधय मां नित्यं क्रियायोगैः प्रजापते ! ।
सर्वमेवाऽऽशु भद्रं ते भविष्यतिनसंशयः ।।९९
देवस्वं ब्राह्मणद्रव्यं परस्वञ्च चतुर्मुख ! ।
पश्यन्ति विषवद्ये च ज्ञेयास्ते वैष्णवाजनाः ।।१००

जो पुरुष आराम (उद्यान) का निर्माण कराने वाले हैं तथा जो पीपल के वृक्ष को लगाया करते हैं एवं गायों की जो सेवा किया करते हैं उनको ही वैष्णवजन समझना चाहिए ॥९४॥ हे ब्रह्मन्! जो पिता के अत्यन्त भक्त होकर पितृ-यज्ञ किया करते हैं और जो दीन पुरुषों की सेवा किया करते हैं उन्हें वैष्णव जन समझना चाहिए ॥९५॥ तालाब तथा ग्राम के कराने वाले तथा जो कन्याओं के दान करने में अनुराग रखते हैं जो अपने माता-पिता की सेवा किया करते हैं उनको वैष्णव जन जान लेना चाहिए ॥९६॥ जो अपनी बड़ी बहिन की सेवा किया करते हैं अथवा जो अपने बड़े भाई की सेवा करते हैं और जो कभी भी दूसरों की बुराई नहीं किया करते हैं वे वैष्णवजन कहे जाते हैं ॥९७॥ वैष्णवों में सब गुण ही होते हैं और उनमें दोष तो लेश मात्र को भी नहीं होते हैं। इसीलिए हे चतुर्मुख! आप भी अब वैष्णव हो जाइये ॥९८॥ हे प्रजापते! अब क्रिया के योगों के द्वारा नित्य प्रति मेरी ही समाराधना करो इससे तेरा सभी प्रकार से सब कुछ शीघ्र ही कल्याण होगा इसमें कुछ भी संशय नहीं है ॥९९॥ जो देवोत्तर धन ब्राह्मण का धन पराया धन—हे चतुर्मुख! इन सब को विष की भाँति देखा करते हैं उन्हें ही परम वैष्णवजन समझना चाहिए ॥१००॥

बहुनाऽत्र किमुक्तेन भाषितेन पुनः पुनः ।
ममार्ऽचायेचकुर्वन्ति विज्ञेयास्ते च वैष्णवाः ॥१०१
भूयः पूर्वस्थितमिव सृज्यतां सकलं जगत् ।
इत्युक्त्वाऽन्तर्दधे देवस्तत्रैव परमेश्वरः ॥१०२
ततस्तु पूर्ववद्ब्रह्मा सृष्ट्वा सकलं जगत् ।
क्रियायोगैर्हरिं चेष्ट्वा जगाम परमं पदम् ॥१०३
ये पठन्तीममध्याय भक्त्या नारायणाग्रतः ।
सर्वपापविनिर्मुक्ता अन्ते यान्ति हरेर्गृहम् ॥१०४

बहुत अधिक कथन करने से तथा बारम्बार उसी के कहने से तो कुछ भी प्रयोजन सिद्ध नहीं होता है अर्थात् अत्यधिक बतलाना इस विषय में व्यर्थ ही है। जो पुरुष मेरा यजनार्चन किया करते है उनको

वैष्णवजन समझ लेना चाहिए ।।१०१।। अब पुनः पूर्व की ही भाँति स्थिति रखने वाला सम्पूर्ण जगत् का सृजन करो—इतना कहकर वह परमेश्वर देव वहीं पर अन्तर्धान हो गये थे ।।१०२।। इसके अनन्तर ब्रह्माजी ने पहिले ही के समान समस्त जगत् का सृजन किया था। क्रिया के योगों के द्वारा श्री हरि का यजन करके फिर वह परम पद को प्राप्त होगये थे ।।१०३।। इस अध्याय का जो लोग भक्ति पूर्वक भगवान् नारायण के सम्मुख पाठ किया करते हैं वे सभी पापों से छुटकारा पाकर अन्त में श्री हरि के परम पद को प्राप्त होजाया करते है ।।१०४।।

---

## ।। माघादि मासों में विष्णुपूजा विधान ।।

इदानीं श्रोतुमिच्छामि विष्णुपूजाफलं गुरो ! ।।१
शृणु लक्ष्मीपतेर्वत्स ! सपर्याफलमुत्तमम् ।
यच्छ्रुत्वा मानवाः सर्वे लभन्ते ज्ञानमुत्तमम् ।।२
विप्र द्वादशमासेषु माघादिषु सनातनः ।
पूजितव्यो विधानैर्यैः शृणु तानि वदाम्यहम् ।।३
माघेमासि समायाते सर्वमासोत्तमे शुभे ।
आमिषं मैथुनं चैव सन्त्यजेद्वैष्णवोत्तमः ।।४
प्रातः स्नायी भवेन्नित्यं तैलान्यपिचवर्जयेत् ।
द्विर्भोजन परान्नं च माघेमासिपरित्यजेत् ।।५
प्रातः शुक्लाम्बरधरः कृतपञ्चमहाध्वरः ।
सपर्यामारभेद्विष्णोःस्थिरचित्तो हि मानवः ।।६
ईषदुष्णजलैः शुद्धैः स्नापयेद्विष्णुमव्ययम् ।
अतिश्लक्ष्णैश्चन्दनैश्चविष्णोरङ्गानिः लेपयेत् ।।७

जैमिनि मुनि ने कहा—हे गुरुदेव ! इस समय में भगवान् विष्णु की पूजा का क्या फल होता है—यही मैं श्रवण करने की इच्छा करता हूँ। व्यास जी ने कहा—हे वत्स ! अब भगवान् श्री लक्ष्मी के स्वामी की पूजा का जो उत्तम फल होता है उसी के विषय में श्रवण करो। जिसका

श्रवण करके सभी मानव उत्तम ज्ञान का लाभ किया करते हैं ॥१-२॥ हे विप्रवर ! बारह मासों में माघ आदि जो मास हैं उनमें सनातन प्रभु जिन विधि-विधानों के द्वारा पूजना चाहिए उसे ही अब मैं बतलाता हूँ उसे तुम श्रवण करो ॥३॥ माघ मास के आने पर जो समस्त मासों में उत्तम एवं शुभ मास है, उसमें उत्तम वैष्णव मनुष्य को आमिष तथा मैथुन इन दोनों का त्याग कर देना चाहिए ॥४॥ नित्य प्रति बहुत ही सुबह स्नान करने वाला होवे और तैल आदि का भी त्याग कर देवे। दिन रात में दो बार भोजन करना तथा किसी अन्य के अन्न का भोजन करने का भी माघ में त्याग कर देवे ॥५॥ माघ मास में प्रातः काल में शुक्ल वस्त्र धारण करके सर्व प्रथम पञ्च यज्ञ जो नैत्यिक परमावश्यक कर्म हैं उन्हें समाप्त करे और फिर स्थिर चित्त वाला होकर मनुष्य को भगवान् श्री विष्णु का पूजन प्रारम्भ कर देना चाहिए ॥६॥ थोड़ा-सा उष्णजल लेकर उसी से अविनाशी भगवान् विष्णु का स्नपन करावे। फिर अत्यन्त श्लक्ष (पतले) चन्दन से विष्णु के अंगों पर विलेपन करे ॥७॥

पूजयेज्जगदीशस्य देवदेवस्य चक्रिणः ।
प्रक्षालितानि पात्राणि जलहीनानि कारयेत् ॥८
स्नापयित्वा जगन्नाथमीषदुष्णेन वारिणा ।
प्रोक्षितव्य तच्छरीरं दिव्यवस्त्रेण यत्नतः ॥९
सलिलैरीषदुष्णैश्च प्रस्नापयति केशवम् ।
माघे मासि द्विजश्रेष्ठ ! फल तस्य मयोच्यते ॥१०
विमुक्तः पातकैः सर्वैर्जन्मजन्मान्तरार्जितैः ।
इह भुङ्क्ते सुखं सर्वंशेषे याति हरेर्गृहम् ॥११
यस्तान्प्रक्षाल्य पात्राणि कृत्वा शुद्धानिवारिभिः ।
स पूजयेज्जगन्नाथ तस्यपुण्यं निशामय ॥१२
इह भुक्त्वाऽखिलान्कामान्सर्वव्याधिविवर्जितः ।
अन्ते युगसहस्राणि तिष्ठेत्केशवमन्दिरे ॥१३

